श्रीमान् मुनिश्री हंसवीजयजी महाराज.



जन्म. १९१४ ना
दिवाळीना दिन.

दीक्षा १९३५
महा वदी ११

श्री हंसविजयजी जैन फ्रीलायब्रेरी ग्रंथमाला पुष्प ११ वा

ॐ

# मांडवगढका मन्त्री-

अथवा

# पेथडकुमारका परिचय.

संयोजक.

न्यायांभोनिधि जैनाचार्य श्रीमद्विजयानन्दसूरीश्वरशिष्य

पंडित वर्य्य श्री लक्ष्मीविजयजीमहाराजके शिष्य

श्रीमान हंसविजयजी महाराज.

संस्कारक

वकील झमकलालजी रातडीया.

प्रकाशक

श्री हंसविजयजी जैन फ्री लायब्रेरी वडोदा.

| | | |
|---|---|---|
| प्रथमावृत्ति | वीर संवत | विक्रम सं. १९७९ |
| प्रत १००० | २४४९ | मूल्य ४ आने |

अमदावाद श्री [illegible] प्रिन्टिंग प्रेसमां
शा मोहनलाल चीमनलाले छाप्यु



# आभार.



इस पुस्तकके प्रसिद्ध करनेमें जिन सधर्मि भाईयोंने अपना पुण्योपार्जित लक्ष्मीका सदुपयोग किया है उनका उपकार माने विना हम नहीं रह सकते. अमरावती निवासी श्रीयुत फतेचन्दजी फलोधिया, कि जिन्होने अमरावतीमें श्री जिन मन्दिर वनवाकर वडे समारोहके साथ प्रतिष्ठा महोत्सव किया, और वहांपर यात्रालु लोगोके लिए एक धर्मशाला वनवाई है और उद्यापन करके अपना जीवन सफल किया और कररहे हैं उन श्रीमान्की धर्मपत्नि श्रीमती अमृतबाईने २५०) रुपये दिये हैं तथा जयसिंह-भाई उगरचन्द दलाल अमदावादवाले जिन्होने उद्यापनादि में अच्छा धन खर्च किया और कर रहे हैं उन्होंने २०१) रुपये दिये हैं. तथा सूरत निवासी झवेरी भूरियाभाई जीवनचन्दने २५) रुपये तथा कालियावाडीवाले नेमचन्द भाई फकीरचन्दने २५) रुपये दिये हैं इस लिए हम उपरोक्त सद्ग्रहस्थोंका अंतःकरण पूर्वक उपकार मानते है कि जिन्होने परमपूज्य श्रीमान् हंसविजयजी महाराजके वनाये हुए ईस धर्म परिपूर्ण ऐतिहासिक पुस्तकके प्रगट करनेमें मदद दी है।

श्री हंसविजयजी जैन

फ्री लायब्रेरी के सेक्रेटरी

वडोदा ( स्टेट )

श्री जिनेंद्राय नमः

## ( अर्पण पत्रिका )

### श्रीमान् स्वर्गीय श्रावकवर्य्य वाबुसाहेब लक्ष्मीचंदजी कर्णावत.



आपने इस संसारमें उच्चकुल व सर्वोत्तम धर्म पाकर श्रीसिद्धाचलजी तथा श्रीसम्मेत शिखरजी तथा श्रीपावापुरीजी वगेरे तीर्थयात्राके साथ देवगुरुस्वधर्मीकी भक्ति करके अपने आत्माका कल्याणकिया और अपने सुपुत्र श्रीयुत हनुमानसिंहजी कलकता निवासीको संसारमें छोडकर स्वर्ग सिधार गये

श्रीमान् तुम्हारे पुत्रादि परीवारने भी श्री सिद्धाचलजी उपर सेठ मोतिशाहकी टुंकमें देहरी लेकर श्रीसुपार्श्वनाथजी आदि परमात्माकी ५ मूर्तियां स्थापनकी जिनका स्तवन निचे रोशनकियाहै इसी तरह देवगुरु ज्ञानकी भक्ति तनमन धनसें करके अपने द्रव्यका सदुपयोग कियाहै और कर रहे हैं तथा हमारी संस्थाके प्रथम वर्गके मेंबर होकर सहायता दीहै अतएव इस पुस्तक की आदिमें आपका फाटु देकर यह ग्रन्थ आपको सादर समर्पण कर आपके आत्माको अखंड शांति प्राप्त हो यह चाहते हैं.

आपका सहधर्मी बन्धु

प्रकाशक.

## उपर दर्शाया हुवा श्री सिद्धाचलजीका स्तवन



काफी

नेमि निरंजन ध्यावोरे वनमें तपकीनो

यह चाल.



स्वामीसुपार्श्वजिणंदारे, दिये परम आनंदा

ए आंकणी.

शांत वदन शीतलता अर्पे ।
जैसे गगनमें चंदारे ॥ दिये० (१)

सिद्धाचलपर समवसरणमें ।
सेवे सुरनर इंदारे ॥ दिये० (२)

तैसे तुमारी सेवा कारण ।
मूर्त्ति ठवे सानंदारे ॥ दिये० (३)

मोति शाहको टुंकमनोहर
काटे कर्मका कंदारे ॥ दिये० (४)

कलकत्ताके निवासी कर्णावत ।
हरवा भवोभव फंदारे ॥ दिये० (५)

लक्ष्मीचंदजी सुत हरमानसिंह ।
हर्ष धरीअमंदारे ॥ दिये० (६)

हंस कहे वहां पांच प्रभुकी ।
प्रतिमा पूजो भवि चंदारे ॥ दिये० (७)



# ( सूचना )

जिस महान नररत्न का परिचय इस पुस्तक में कराया गया है उसके जीवन चरित्र की तुलना करके और उसका अनुकरण करके मनुष्य अपने जन्मको सफल कर सकता है। पेंथडकुमारने अपनी दरिद्रावस्था में किस प्रकार से धैर्य रक्खा और अपनी उन्नतावस्था में अपने द्रव्य को किस तरह सन्मार्ग में खर्च किया और धर्म की किस प्रकार सेवाकी यह सब बातें पाठकोंको इस छोटीसी पुस्तक से अच्छी तरह मालुम हो जायेंगी। सुकृतसागर काव्य में पेथड कुमारका चरित्र वर्णन किया गया है उसपर से भव्य जीवोंके हितार्थ संक्षेप में यह पुस्तक परमपुज्य शान्त मूर्ति हंससमनिर्मल प्रातःस्मरणीय श्रीमन्मुनि श्री हंसविजयजी महाराज साहबने लिखी है अतएव हम आपका अन्तःकरण पूर्वक उपकार मानते हैं।

प्रस्तुत वृतान्त ईस्वी सन् १२०० के साल के लगभग अर्थात् १३ वीं सदी में बना है*। इसके साथ यह ऐतिहासिक वृत्तान्त अपनी जैन समाज को भी उपयोगी होना सम्भव मालुम होता है। उस समय

* "मांडवगढनो मंत्री पेथडकुमार" से उद्धृत

—प्रकाशक.

दिल्ली के तख्त पर खिलजी वंश का अलाउद्दीन खूनी बादशाह राज करता था जिसने इस्वीसन् १२९७ में कर्णवेला के पास से गुजरात सर किया वही अलाउद्दीन बादशाह अपने वृत्तान्त के समय में होगा ऐसे आसपासके संयोग देखने और इतिहास का अवलोकन करने से मालुम होता है। और अपने इस वृत्तान्तमेंभी एक जगह ऐसा सुबूत मिलता है- कि अलाउद्दीनखिलजी से सन्मानित पूर्ण नामक श्रावक जूनागढ आया हुवा था और अपने वृत्तान्त का नायक पेथडकुमार भी वहां गया था। वहां उनका समागम और वादविवाद हुवाथा इस पर से भी अनुमान हो सकता है कि वही अलाउद्दीन बादशाह होना चाहिये। ऐसेही गुजरात की गद्दीपरभी भीम बाणावली के वंश परम्परा से अनुक्रम से कर्ण, सिद्धराज, कुमारपाल, भोलाभीम वगेरे हुवे। उस भोले भीमके वक्त में दिल्ली की गद्दी पर पृथ्वीराज चौहान था उसके पास से शाहबुदीनगोरीने राज्य ले लिया। यानि दिल्ली की गद्दी शाहबुदीन के हाथ मे आई, उसके पास से तुगलकवंशमें और वहां से खिल्जी वंश में गई। अपने वृत्तान्त के समय में खिल्जी वंश का अल्लाउद्दीन बादशाह था और भोले भीम से अनुक्रम से कालान्तर में गुजरात की गद्दी

( कर्णवाघेला हुवा जिसके पास से अलाउद्दीन
ादशाहने गुजरातका कब्जा लिया और एक वक्त
ा राना जंगल मे भटक भटक कर मर गया। जिस
ार्समें दिल्ली और गुजरात के भाग्य चक्रका चम-
त्कार हो रहाथा उस वक्त मालवा प्रान्तान्तर्गत
ांडवगढ नगर वडा समृद्धिशाली था और उस वक्त
हां परमार वंशीय मालवे का प्रख्यात राणा जयसिंह-
व राज्य करता था।

उस वक्त माण्डवगढकी स्थिति मध्यान्हकाल
जैसी थी परन्तु दैव की गति विचित्र है। काल की
गति भिन्न है इससे वह भी काल के चक्कर में पड
गया और उसकी वहुतसी निशानियें नष्ट हो गई।
इस वक्त वहां एक छोटा सा गांव है उस वक्तका
मनोहर किला पृथ्वी ने अपनी गोद में छिपा लिया
है। वर्त्तमान में गॉव के प्रवेशद्वार पर एक पत्थर का
तोरण और पृथक २ स्थानों पर प्राचीन मंदिर व
खंडरों के चिन्ह दिखाई देते हैं। वहां पर वर्त्तमान में
श्री शान्तिनाथ भगवानका जिनालय है और उसमें
स्थित श्रीसुपार्श्वनाथ भगवानकी प्रतिमा महासती
सीता के शील के प्रभावसे वज्रभूत हो गई थी जो
इस वक्त मौजूद मानो जाति है। वहुतसे जैन लोग
वहां यात्रा करने के लिये जाते हैं तब वास्तव में प्रा-
चीन छटा का उनको प्रत्यक्ष भान होता है।

ईस्वीसन् १२०० की सदी में पेथडकुमार का जीवन जगत् को उपयोगी हुआ है उसके गुरु उस वक्त सुप्रसिद्धः श्रीमद् धर्मघोष सूरीश्वर थे उनके लगभग २०० वरस के पीछे उनका चरित्र लिक्खा गया हो ऐसा मालुम होता है क्यों कि उनके पाट परम्परा पर श्री सोमसुन्दर आचार्य हुवे जो लगभग श्रीमद् देव सुन्दरसूरि और ज्ञान सागरसूरि के समय में हुवे हों ऐसा मालुम पडता है। उनके पीछे उनके पटधर मुनि सुन्दरसूरि हुवे और उनके पटधर रत्नसागरसूरि हुवे उनके शिष्य श्री नन्दी रत्नगणी और उनके शिष्य श्रीरत्न मंडन गणी हुवे जिन्होंने सुकृत सागर काव्य उपकारार्थ वनाया। वे प्रायः रत्नशेखर सूरिके वक्त में हुवे हों ऐसा विदित होता है। रत्नशेखर सूरि का जन्म संवत १४५२ में हुवा, १४६३ में दीक्षा ली, १४८३ म पण्डित हुवे, १४९३ में उपाध्याय हुवे, १५०२ में आचार्य पदवी प्राप्त की और १५१७ में स्वर्गस्थ हुवे। उस समय में यानि लगभग २०० वरस में यह वृत्तान्त लिक्खा गया हो ऐसा अनुमान होता है।

आशा है कि इस वृत्तान्त को पढकर पाठकगण उचित शिक्षा ग्रहण करेंगे।

# प्रस्तावना.

वन्दे वीरमानन्दम् ।

द्रव्यैर्जिनमन्दिराणि रचयत्यभ्यर्चयत्यर्हत-
भक्त्या यतिनां तनोत्युपचयं वस्त्रान्नपानादिभिः ।
। पुस्तकलेखनोद्यममुपष्टभ्नाति साधर्मिकान्,
ाभ्युद्धरणं करोति कलयत्येवं सुपुण्यार्जनम ॥१॥

इस अगाध संसार सागरमें अनेक जीवात्मा एक भवावनारी हैं, अन्य दो भवों ंसार पार होने वाले हैं, कीननेही जीव तीसरे में अनादि कालकी डगमगाती हुई अपनी नय्या- पार लगानेका शाहो परवाना ले चुके हैं । एवं संख्य जन्मों में और कई असंख्य जन्मों में मोक्ष पाने के अधिकारी बन चुके हैं । इतनी शीघ्रता ( आसानीसे जीवात्मा धम सामग्रीको सेवनासे हो अपार संसारसे पार हो सकता है । धर्मको सा- ' में कतिपय अंग वह हैं जिनका कि नामनिर्देश र किया गया है ।

मतलब कि कइ भव्यात्मा जिनमंदिरोंके बनवा- तथा उनका उद्धार कराने से संसार पारगामी हैं, अर्थात् सुलभ बोधि होकर उत्तरोत्तर उन्नत

दशाको प्राप्त होते हुए मोक्षाधिकारी हुए हैं। यथा संप्रतिनरेश।

कइ पुण्यात्मा त्रिकाल जिनपूजन करके निज मनको शुभयोगमें स्थिर कर संसारसे उत्तीर्ण हो गये है यथा नागकेतु।

अनेक उच्चात्मा सद्गुरुओंकी सेवासे ही स्वकार्य साधक हो गये हैं। जैसे कि, परदेशी राजा और चौलुक्य चूडामणि कुमारपाल भूपाल।

अनेकोंही उदाराशय महानुभाव श्रीजिनागमोंके लेखनादि क्रियाद्वारा उद्धार करने करानेसे जगत्में प्रसिद्धिके पात्र और जन्मांतरमें सद्गतिके भाजन हो गये हैं। जैसेकि, भगवान् श्री देवर्द्धिगणि क्षमाश्रमण और स्कंदिलाचार्य प्रभृति साधुमहोदय तथा गृहस्थोंमें संग्रामसिंह-सोनी आदि सज्जनवृंद। साधर्मिक पुण्यात्माओंके बहुमानसे स्वयं बहुमानके पात्र बनने वाले उच्चात्मा तो, श्री जिनशासनमें गणनातीत हो चुके हैं, जिनमें श्री संभवनाथ स्वामी तीसरे तीर्थंकर भगवानका उदार चरित विशेष उल्लेखनीय एवं मननीय और अनुकरणीय हैं ?

आपने पूर्व भवमें अति दुर्भिक्षके समय साधर्मिक लोगोंका पालन निजात्माके समान किया था, जिसके प्रभावसे आप अगले भवमें देवर्द्धिका उपभोग

( इस अवसर्पिणीमें इसी भरतक्षेत्रमें वर्त्तमान चतु-
र्शतिके तीसरे तीर्थंकर त्रिलोकी नाथ हुये।

दीनात्माओंके उद्धारकोमें तो अन्य उदाहरणों-
। आवश्यकता नहीं मालूम देती है। भगवान् तीर्थं-
र देवका हीदृष्टांत पर्याप्त हैं। पशुओंके आक्रंदको
नकर उनको दया विचार उन दीन दुःखो पशुओं-
ो मुक्त कराकर विरक्त हुए हुए विवाहके रथको
रत पीछे मोडलेने वाले वालब्रह्मचारी प्रभु श्री ने-
मेनाथ कुमारकी कुमार कथाको, एक विषधर-सर्प
ो घोर पापसे बचानेके लिये उसके दृष्टि विष और
ष्ट्रा विष-डंकको सहन करके पंदरह दिन तक भूखे
यासे एक ही स्थानमें उस आत्माके उद्धारार्थ ध्यान-
स्थ खडे रहने वले चरम तीर्थंकर प्रभु श्री वीर पर-
मात्माकी वीरचर्याको, मेघरथ राजाके भवमें कबूतरको
रक्षाकी खातर शरणागत वत्सल क्षात्र धर्मके लिये
जान कुरबान करने वाले सोलमे तीर्थंकर श्री शांति-
नाथ प्रभुके धैर्यको, एवं यज्ञमें हवन किये जाने वाले
एक घोडेको बचानेके लिये और उस गिरी हुई आ-
त ाके उद्धारकी खातर एकदम साठ योजनका विहार
करके आने वाले वीसमे भगवान् श्री मुनिसुव्रतस्वामी
तीर्थंकरके उस परोपकार रूप सुव्रतको कौन भूल
सकता है ?।

## मांडवगढ और पेथडशाह

कवि कालिदासने एकठिकाने लिखा है कि-



यात्येकतोऽस्तशिखरं पतिरोषधीना-
माविष्कृतोऽरुणपुरस्सर एकतोऽर्कः ।
तेजोद्वयस्य युगपद्व्यसनोदयाभ्यां,
लोको नियम्यत इवात्मदशान्तरेषु ॥१॥

वह १२ योजन लंबी और ९ योजन चौडी अयोध्या जिसमें भरत और सगरजैसे पट् खंडाधिपति, हरिश्चन्द्र, और दधीचि जैसे सत्यसंध, राम लक्ष्मण जैसे प्रजापालक नरपति हो गये आज किस हालतमें है ? जहां शांतिनाथ, कुंथुनाथ, और अरनाथ जैसे तीर्थंकर सम्राटोंके जन्माभिषेकादि कल्याणकोंके समय देव देवेंद्रोंका आगमन हुआथा, आज वह हस्तिनापुर किस गिनतीमें है ? जिसको आबाद करके चित्रांगद राजाने आदेश किया था कि, यहां करोटपतिके सिवाय औरकिसीको स्थान न मिलेगा ? आखीर करोडपतियोंमे तमाम जगह भरजानेसे लक्षाधिपतियोंके लिये तलहट्टी पर हजारों मकान

नाने पडे थे आज वह चित्रकूट (चितौड) नाम और
था शेषके सिवाय और किस बातका अस्तित्व
खता है ?

और सुनिये। राजग्रही कि जहां श्रेणिक राजा
श्रेणिवद्ध हाथी झूला करते थे, जहां धन्ना—शालि-
द्र जैसे दिव्यभोगी श्रेष्ठिनंदन रहते थे। नालंदा
ाडा कि जहां—भगवान् ज्ञातनंदन श्रीमहावीर प्रभुके
ौदह चौमासे हुये थे, और कुछ अरसेके बाद जहां
ाद्ध धर्मका महाविद्यालय ऐसा विशाल बना था कि
ासमें चीन तकके विद्यार्थी पढनेको आया करते थे।
ाज वह नगरी देखनेको भी कहीं है ? हां खंडहर
ा पडे हैं।

सारनाथ जो स्थान बुद्धदेवके प्रथम उपदेशके
ारण संसार भरमें प्रसिद्ध था, अशोक जैसे महा-
जाओंने जहां गगनचुंबी मंदिर बनवाये थे, आज
स स्थानमें दिनमें भी भय लगता है।

काश्मीर देशके प्रख्यात शहर श्रीनगरके निकट
ल नदीके किनारे जहांगीर बादशाहने जो महल
नवाया था उसमें काश्मीरकी कुल आमदनी खर्च की
ाती थी। इसके इलावा एक करोड दस लाख रुपया

बादशाही खजानेसे भी खर्च किया गया था। इस महलके आसपास नसीम, नशान और शालामार नामके तीन बागीचे लगाये गये थे। जिन्हें देखकर मनुष्य इन्हें स्वर्ग और सुमेरु समझ लेते थे। जिनमें बादशाह नूरेजहां के प्रेममें मशगूल होकर दोनों जहांनोंसे बेखबर फिरा करताथा। आज उस महलका नामोनिशान नहीं रहा है, बागीचोंमेंसे केवल एक बागमें कुछ साधारणसे पेड (वृक्ष खडे हैं।

इधर बम्बइ कलकत्ता जैसे भारतके सुप्रसिद्ध शहर कि, जहां कुछ समय पहले थोडे थोडे झोंपडे पडे थे आज उनमें लाखों मनुष्योंकी बस्ती है। इससे सिद्ध है कि, आज जिसका उदय है कालांतरमें उसका अस्त है और आज जो सूखा पडा है कालांतरमें वह खिलेगा। परिवर्त्तन रूपही तो संसार है। किसी कविने ठीकही कहा है:—" नीचैर्गच्छत्युपरि च दशा चक्रनेमिक्रमेण."

इसी प्रकार आज जो मांडवगढ वीरान उजाडसा पडा है, वही मांडवगढ इस दशामें था कि, जहां के रहने वाले सेठ—सैंमाशाहने करोडों रुपये खर्चके गुजरात देशके व्यापारियोंको नीचा दिखाया था? यह कथा जैनसंप्रदाय शिक्षा आदि भाषाग्रंथोंमेंभी

ःखी गई है। प्रायः बहुतसे जैन लोग इसबातसे
त्र परिचित हैं।

वही मांडवगढ है कि, जहां के रहने वाले संग्रा-
सिंह–सोनीनें अपने धर्माचार्य श्री ज्ञानसागर-
रिके प्रवेश महोत्सवमे ७२ लाख द्रव्य खर्च किया
। ६३ हजार अशर्फियां–सोनामोहरों से ज्ञान
।न कर श्रीगुरुमुखसें पंचमांग–श्रीभगवतीसूत्रका
।ख्यान सुना था।

प्रसंग वश संग्रामसिंहकी उदारताका और स-
ारताका कुछ परिचय दिया जाना अनुचित नहीं
। जायगा.

एक दिनका जिकर है कि, संग्रामसिंहने गुरुम-
ाजके चरणोंमें प्रार्थना की कि, प्रभो ! आप जैसे
ार्थ गुरुओंका योग बडे पुण्यसे मिलता है इसलिये
। कृपा करें, व्याख्यानमे प्रभावशाली श्री भगव-
ुत्र सुनावे, ताकि आपसे सद्गुरुका मिला योग
ल होवे। गुरुमहाराजने समयानुसार योग्य श्रोता
ाजको देख शुभ मुहूर्त्तमें श्री भगवतीसूत्रका व्या-
न शुरू कर दिया। सोनीजीको सुननेमें इतना
और उत्साह आया कि, गुरुमहाराजके सुनानेमें
भगवतीसूत्रके पाठमें जब जब गोयमा यह पद

आता था नव नव सोनीजी एक एक सोना मोहर ज्ञान पूजामें भेट करते थे अर्थात् ज्ञानपर चढाते थे। श्रीभगवतीसूत्रमें गोयमा शब्दका प्रसंग ३६ हजार वार आता है उसमुजिब ३६ सहस्र मोहरें तो खुद सोनीजोने ज्ञान पर चढाई। प्रति प्रश्न इसी प्रकार आधी आधी मोहरके हिसाबसे १८ हजार मोहरें सोनीजीकी धर्म पत्नीने चढाई और चतुर्थांशके हिसाबसे ९ हजार पुत्रवधूने चढाई। एवं कुल ६३ हजार मोहरें समझ लेनी। कहते हैं कि इस रकममें एक लाख पंनालीस हजार मोहरें और मिलाकर इन कुल २ लाख ८ हजार मोहरें ज्ञान-पुस्तकोंके लिखवानेमें खर्च करदीं। संग्रामसोनीके लिखवाये सुनहरी चित्राम और सुनहरी ही अक्षरोंके कल्पसूत्र मूल-जोकि वारां सौ के नामसे जैन समाजमें प्रसिद्ध है, प्रायः बहुतसे जैन भंडारोंमें उपलब्ध होते हैं।

उदारताके साथ आप सदाचारी-ब्रह्मचारी-स्वस्त्री संतोषीभी परले दर्जेके थे। एक वक्तका जिकर है-

बगीचेकी सैर करते हुए बादशाहने तमाम आम फले हुए देखे, किंतु एक आम ऐसा देखा कि जि-

१ ऐसी प्रतियां बडोदा ज्ञानमंदिरमें महाराज श्री हंसविजयजीके पुस्तक संग्रहमें मौजुद हैं।

का फल फूल कुछभी नहीं था। बादशाहने बाग-
नसे पूछा, इस वृक्षकी यह दशा क्यों? मालीने
हा—जहांपनाह! यह वृक्ष वंध्य है। बादशाहने कहा,
। फिर इसके रखनेसे क्या लाभ? इसे कटवा दो।
समें सोनीजी भी खडे थे, आप राजमान्य भी थे।
पने अर्ज करदी कि, बराय महरबानी आप इसे
डा रहने दें, मैं इसको समझा दूंगा। मैं उम्मीद
रता हूं यह वृक्ष एक सालके अर्सेमें फल देगा! बा-
शाहने सोनीजीके विनयको मान लिया।

अब सोनीजी रोज बागमें जाकर स्नान करते हैं
ोर अपनी धोतीका पल्ला उस आमके वृक्षकी जडमें
चोडते हैं। साथमें हाथ जोडकर प्रार्थना करते हैं
ि, हे वनदेवतामहाराज! मैंने जन्मसे लेकर आज
ंत परस्त्रीका संसर्ग नहीं किया है, अपने ब्रह्मचर्यको
णोंसेभी अधिक प्रिय मानकर सुरक्षित रखा है। यदि
: ब्रह्मचर्यका सच्चा प्रभाव है तो यह वृक्ष फल दे।
भा भो यही—दूसरे वर्ष सब वृक्षोंसे पहले उस वृक्षके
प आया तथा सबसे प्रथम ही फल भीआये। बा-
ानने कुछ फल बादशाहको भेट किये, और सब
त सुनाई। बादशाह बहुत खुश हुआ और सोनी-
को बडे आदर सत्कार पूर्वक हाथी परबैठा मारे
ारमें बाजे गाजेके साथ फिराकर राज दरबारमें

का उतारा और पारितोपिक व पोशाक इत्यादिसे यथोचित सत्कार कर उन्हें उनके घरकी ओर विदा किया। इस घटनाका समय विक्रम संवत् १५२० की आसपासका है। विशेप परिचयके लिये लघुपोशालीय गच्छ पट्टावली और संग्रामसोनीकृत बुद्धिसागर ग्रंथ देख लेना ठीक है। इस पुरुप रत्नकी उत्पत्ति इसी मांडवगढमें थी?।

सहस्रावधानी आचार्य श्रीमुनिसुंदर सूरिजीके प्रशिष्य आचार्य श्रीलक्ष्मीसागर सूरिजीने जिन ११ सुयोग्य मुनियोंको अपने हाथसे आचार्य पदवी प्रदान की थी। उनमेंसे एक आचार्य महाराजका नाम था साधुरत्नसूरि। ये आचार्य बडे वैराग्यवान थे, इनका जीवन चरित्र बडा ही रोचक और हृदयद्रावी है।

ये सूरि महाराज अपने परिवारसहित मांडवगढ पधारे। इनके धर्मोपदेशकी नगरमें बडी धूम मचगई-थी, कई धर्मात्मा लोगोंने अनेक धर्म कृत्यों द्वारा अपना अपना जीवन सफल किया।

इसी नगरमें जावडशाह नामा एक श्रीमाली साहूकार रहता था। उस समय उसकी बराबरी करनेवाला अन्य कोई श्रीमाली वहां नहीं था। इसी लिये जावडशाह—'श्रीमालभूपाल' और 'लघुशालिभद्र' इन दो उपनामोंसे संबोधित किया जाता था। इस

आचार्य महाराजश्रीके नगर प्रवेशोत्सवमें
शुभ कार्योंमें एक लाख रुपयेोंका व्यय

ऋषभदेव, श्रीशान्तिनाथ, श्रीनेमिनाथ, श्री
और श्री महावीर स्वामी इन पांच तीर्थं-
'च मंदिर बनवाये। एक ११ सेर सोनेकी और
सेर चांदीकी एवं दो श्री जिनप्रतिमा बन-
न सब मंदिरांकी और प्रतिमाओंकी प्रतिष्ठा
हने इन्ही पूर्वोक्त आचार्य महाराजसे करवाई-
नष्ठामें उदार दिलके जावडशाहने ११ लाख
य कियाथा।

हरे! मांडवगढ! तुझे नगर कहिये कि पु-
या स्वर्ग कहिये?

तिम प्रमाण हमें पट्टावलियों द्वारा यहां तक
है कि, जहांगीर बादशाहके राजकालतक
ारीकी ध्वजा खूब फहरातीथी। उक्त बादशा-
ो नगरमें श्री विजयदेव सूरिजीको महातपा
ावी दी थी।

ास घटनाका समय विक्रम संवत् १६७४ है।
अभीतक जिन महापुरुषोंका अर्थात् संग्रामसिंह
, जावडशाह और श्री विजयदेवसूरिजीका उल्लेख

ऊपर किया गया है, वह क्रमसे सोलहवी और सतारवी सदीके नररत्न थे। अपने चरित्र नायकका समय उनसे भी दो सदी पहलेका होनेसे उस वक्तका मांडवगढ तो और भी ऋद्धि वृद्धिमें चढता था। पेथडशाहने जो करोडों रुपये धर्मकार्योंमें खर्च किये, इसमें एक और भी कारण था। पेथडशाह व्यापारमें निपुण था इतना ही नहीं, बल्कि उसके पुण्यके प्रभावसे वह, मांडवगढके नायक राजा जयसिंहका मंत्री भी था। इसके इलावा उसका पुण्य ऐसा जबरदस्त था, जिधरको वह हाथ डालता चारों हाथोंसे मानो लक्ष्मी देवी उसका सत्कार करती थी।

"पेथडशाहके प्रसिद्ध कृत्योंका दिग्दर्शन."

१ आचार्य श्री धर्मघोषसूरिजीके पास परिग्रह प्रमाणमें ५ लाख टंक रखा था।

२ गुरु महाराजसे सम्यक्त्व स्वीकार किया उसके उत्सव निमित्त एक एक लड्डु और एक एक टंककी एक लाख पचीस हजार अपने साधर्मिक भाईयों को प्रभावना दी थी।

३ राजा जयसिंहके मांगनेसे चित्रावेल और कामकुंभ जो उसके पास थे राजाको भेट कर दिये थे।

४ एक ही रोजमें १६ योजनका पंथ करके गुरु महाराजके आगमनकी—(पधारनेकी) खबर लाने वाले

द्मीको वधाईमें एक सोनेकी जीभ-(जवान) और
ेस हीरेके दांत वनवा दिये थे।

५ वहत्तर हजार सोनामोहरें गुरु महाराजके न-
प्रवेशमहोत्सवमें खर्च की थी।

६ गुरु महाराजकी देशनाको सुनकर १८ लाख
खर्च कर ७२ देवकुलिका सहित "शत्रुंजयावतार"
नामका वडा भारी श्री जिनचैत्य मांडवगढमें व-
याथा। *

७ सवा करोड रुपया दानशालओं में खर्चकिया।

८ हरएक मासकी द्वितीया, पंचमी, अष्टमी,
दशी, और चतुर्दशी इन दशदिनोंमें सातही व्य-
निषेधकी राज्यकी तर्फसे मुनादी-(उद्घोषणा)
।

राजा जयसिंहको समझाकर व्यसनोंसे बचाया।

१० वत्तीस वर्षकी भर जवानीमें स्त्री सहित
व्रत-ब्रह्मचर्य व्रतका स्वीकारकिया और याव-
-(ताजिंदगी) विशुद्ध हृदयसे उसका पालन

---

वाकी अन्य जैनमंदिर कितने वनवाये उनकी
लि देनेके लिये अवकाश न होनेसे इतनाही
ना पर्याप्त है कि, इस कार्यकी संख्याके लिये
महोदय "सुकृतसागर" काव्यका चतुर्थ तरंग
स्तुत हिन्दी ग्रंथ देख लेनेकी कृपा करें।

११ प्रतिदिन प्रातः और सायं दोनों समय प्रतिक्रमण करनेका नियम।

१२ त्रिकाल प्रभुपूजा करनेका नियम।

" कुछ विशेष–ज्ञातव्य बातें."

संसारमें प्रसिद्ध बात है कि, "जैसा आहार वैसा डकार" मनुष्यके अंतःकरणके भाव उसके कार्योंसे जाने जाते हैं। मूल ग्रंथमें पेथड मंत्रीके ब्रह्मचर्य व्रतका वर्णन किया गया है, उसमें खास एक बात बडे मारकेकी है जो नीचे लिखी जाती है। ताम्रलिप्ती नगरीके भीमसिंह–सोनीने ब्रह्मचर्य व्रत स्वीकार किया उसकीखुशीमें अनेक ठिकाने समान धर्मवाले ब्रह्मचर्य व्रतधारी धर्मात्माओंको पोशाकेंभेजीं। शासन प्रभावक समझकर पेथडशाहको भी एक पोशाक भेजी। पेथडशाहने आदर पूर्वक वह पोशाक लेली परंतु पहनी नहीं। पेथडशाहको इस बारेमें कुछ उदासीन देख कर उनकी धर्मपत्नीने पूछा कि, आप इस पोशाकको उपयोगमें क्यों नहीं लाते ? शेठजीने उत्तर दिया–प्रिये ! ब्रम्हचारिकी दी हुई वस्तु ब्रह्मचारीको ही शोभा देतीहै, मेरे जैसे कायरोंको उन पुरुषसिंहोंका वेश नहीं शोभता ! हां यदि तूं अनुमति दे तो मैं भी ब्रह्मचर्यव्रत लेकर उन उत्तम पुरुषोंकी पंक्तिमें दाखिल हो सकता हूं। मैं संसारके विषय सुखोंको

ाहलविष समझता हुआभी तेरे आग्रह और लि-
जसे भोगी बना हुआ हूं! मेरी इच्छातो विरक्त
नेकी ही है। स्त्रीने सविनय प्रार्थना की, प्राणनाथ!
ातो पत्यनुगामिनी'–पतिव्रता सती स्त्रीका धर्म है
जो पति देव कहें सहर्ष उनकी आज्ञाका पालन
। आप बडी खुशीसे अपना मनोरथ सफल करें,
ी साथमें ही तैयार हूं। बस फिर देरी ही क्या
' बडे आनंदसे उत्सव पूर्वक ३२ वर्षकी युवाव-
ं दंपतिने विधि सहित गुरुमहाराजके समक्ष
ार्यव्रत ले लिया। धन्य है ऐसे धर्मधन पुरुष
को!!

## ' उपकार स्मरण और गुरुभक्ति."

ऊपर श्री धर्मघोषसूरिके प्रवेशका संकेतमात्र
कियाजाचुका है इस लिये पुनः लिखना पु-
है, तो भी एक बात खास वर्णनीय है। वह
'–जब कभी शाह गुरुमहाराजके अपने पर हुए
ंको स्मरण करता तब उसका दिल भर आता,
गद होजाता, हाथ जोड कर परम विनीत
प्रत्यक्ष वा परोक्षमें उसके मुखसे जो जो
निकलते, उनका लेश मात्र 'दिग्दर्शन मुक्त
नामा ग्रंथमें ग्रंथकर्त्ताने कराया है: उनमें से

वाचकोंके विनोद एवं आनंदके लिये एक काव्य यहां पर उद्धृत किया जाता है।

प्रक्षाल्याक्षतशीतरश्मिसुधया गोशीर्षगाढद्रवै-
लिप्त्वाऽभ्यर्च्य च सारसौरभ सुरद्रुत्य प्रसूनैः सदा।
त्वत्पादौ यदि वाहयामि शिरसा त्वत्कर्तृकोपक्रिया-
प्राग्भारात्तदपि श्रयामि भगवन्नापर्णतां कर्हिचित् ॥१॥

भावार्थ—हे भगवन्! यदि मैं पूर्णमासोके अखंड चंद्रसे निकली सुधा—अमृतसे आपके चरणोंको प्रक्षालन करूं, गोशीर्ष नामा उत्तम बावना चंदनसे विलेपन करूं, उत्तम सुगंधवाले कल्पवृक्षके पुष्पोंसे पूजन करूं, इस प्रकार प्रक्षालित—विलिम्पित—पूजित आपके उत्तम चरणोंको सदा अपने मस्तकोपरि उठाये फिरूं, अर्थात् आप उपकारीको मैं सदा अपने शिर पर लिये फिरूं, तो भी हे गुरु देव! आपके ऋणसे कभी भी किसी प्रकार भी मैं अनृण नहीं हो सकता हूं!"

सत्य है! सच्चे गुरु भक्तोंके गुरुओंप्रति ऐसे ही—हार्दिक भाव प्रकट होते हैं!। फैजी नामा शायर फारसीके कविने भी एक स्थान पर ऐसा ही भाव प्रकट करते हुए गुरुकृपाके संबंधमें लिखा है।

बहाए रब्बेश्र मेहानम्, बनो मे जां नमे अजंद।

ला नजर शाजद, वहाए वे वहा गर्दद
–" हे स्वामिन्! आपकी कृपा के विना मे
जौं जितनी भी नहीं है। और यदि आप
है तो मेरे जैसा धनवान् भी कोई नहीं
तो मैं वादशाहोंका भी वादशाह

त्व के प्रथम अंक में विद्वद्वर्य मुनि
ने एक प्रशस्तिका विवेचन करते हुये पेथड-
ोंका वर्णन लिखा है, संभव है कि वह पेथड
कि जिसका उल्लेख इस ग्रंथमें है। इतना
अनुमान हो सकता है कि, प्रशस्तिमें लिखे
यमें भोलाकर्ण वालक था। तब भोला
ालक होना पेथडशाहके अस्तित्वका समय
सारंगदेव पेथडका समानकालीन था।
य विक्रम संवत् १३३० से १३५१ तकका
देवका उत्तराधिकारी भोला कर्ण था,
में गादी पर वैठा था और ६ वर्ष १०
दिन तक गुजरातका छत्रपति रहा था।

एक पर्यालोचना–

नेक लोग शंका करते हैं कि, इतना धन
नहीं ? उन महानुभावोंको समझना चा-

हिये कि, सदाकाल किसी भी मनुष्यको या देशको परिस्थिति एक जैसी नहीं रहती है। आज सुनते हैं कि, पश्चिम देशमें दश करोडका मालिक एक सामान्य हालत वाला कहा जा सकता है। तारीख ९ अगष्ट १९२३ के जैन पत्र (भावनगर–काठियावाड) से पता चला है कि, अमेरिकन जॉन डेविड्सन शेक फॅलरकी आमदनी आजसे वीस वर्ष पहले वार्षिक दश करोड डॉलर थी! आज तो न जाने कितनी वढी या घटी होगी?। आज काल हिन्दुस्तानके पीछे दुर्व्यसन थोडे नहीं लगे हुए हैं! हिंदुस्थानको तो प्रायः व्यसनोंने ही नष्ट भ्रष्ट कर दिया है! कुछ महीने पहले लाहौर (पंजाब)के एक उर्दू पत्र में लिखा सुना था कि, हिन्दुस्थानी लोग गत ११ वर्षोंमें डेढ अरबकी शराब पी गये! कहिये वह डेढ अरब रुपया हिंदका ही स्वाहा हो गया न? ऐसी तो फजूल खरची इतनी बढ गई हैं कि, जिसके उल्लेखका एक वडा भारी पोथा सा बन सकता है? दिग्दर्शन मात्र देखनेकी इच्छा होवें तो "भारतदुर्भिक्ष" नामा पुस्तक देख लेना, आशा है उसके पढनेसे थोडी घनीकी कुंभ करणकी नींद अवश्य खुलेगी!

# रचनाका परिचय और उपसंहार."

ड़शाहका वर्णन यद्यपि श्रीमुनि सुंदरसूरिकृत
ामें, श्री रत्नमंदिरगणिकृत उपदेश तरंगि-
डित सोम धर्म विरचित उपदेश सप्ततिमें,
रसाल में, झांझण प्रबंधमें, तथा गुर्जर
ाव्यसंग्रहमें भी मिलता है* तथापि इसका
ार पुस्तकका नाम " सुकृतसागर " है,
ंस्कृतमें है। जिसके रचयिताका शुभ नाम
श्री रत्नमडनगणि है। इन महात्माका
य इस मुजिब निर्णीत है। जन्म—विक्रम
५७। दोक्षा १४६३। पंडित पद १४८३।
उपाध्याय) पद १४९३। आचार्य पद १५०२
ावास १५१७। इसलिये चरित्रनायक पेथ-
समयके साथ इस ग्रंथकी घटना बहुत निकट
ती है।

र लिखा जा चुका है कि, पेथडशाह मंत्रीके
र्वाचार्योंने एवं पंडित महानुभावोंने अनेक
। उद्धारक पुरुषके सुकृत्योंका वर्णन किया

---

ल मांडवगढका वर्णन देखने वालोंको आ-
ारी और तवारीख मालवा आदि उर्दू-फा-
ुस्तकें देखलेनी योग्य है।

है, परंतु वह सब ग्रंथ संस्कृत भाषामें होनेसे आज-कालके संस्कृत विद्याके प्रायः प्रतिपंथिरूप जमानेमें सर्व साधारणको उपकारी नहीं हो सकते हैं। इसी वास्ते इसको गुजराती भाषामें किसी प्रकार मिहनत परिश्रम उठाकर-विक्रम संवत् १९७० में अहमदाबाद निवासी श्रद्धालु धर्मात्मा शेठ मोहनलाल मगनलाल झ्होरीने किसीकी मारफत लिखवा कर प्रकाशित कराया है। वेशक! सेठजी साहवने गुजरात देशवासी एवं गुजराती भाषाके प्रेमियोंको तो पेथडशाहके चरित्रामृतका पान कराया, परंतु इस गुजराती भाषाके अनभिज्ञ संस्कृतशून्य इतर भाइयोंके लिये तो वही बारांवरसी कालवाला ही हिसाव बना रहा! तथापि "वहुरत्ना वसुंधरा" "परोपकाराय सतां विभूतयः" के हिसाबसे लब्ध प्रतिष्ठ-ख्याति पात्र-स्वनाम धन्य-शान्तमूर्त्ति मुनिमहाराज १०८ श्री हंसविजयजी महाराजने हिन्दी भाषा प्रेमियोंके उपकारार्थ यह सुश्लाघ्य उद्यम किया है। आपको सच्चारित्रता, सदाचार-कर्त्तव्यपरायणता, विरक्तता, उदारता, उपकारिता आदि अनेक गुणोंसे भरी हुई जीवनीको पढनेसे अवश्य आनंद प्राप्त होता है। आपकी जीवनी हंसविनोद नामा पुस्तकको

:मी लेखककी लेखिनीसे लिखी गई है।
।का इस लघुतम धर्मबंधुपर प्रथमसेही धर्म
है और इसी लिये प्रसंग पाकर निजकृत
मुझ नाचीजको भी हिस्सेदार बनानेकी
रहते हैं। प्रस्तुत पुस्तकको प्रस्तावनाके
रह हंसविनोद पुस्तककी प्रस्तावनाका लाभ
इसी सेवकको दिया है। आपने अपनी
( अपने नामके साथ सेवकको मिलाकर
( जो उपकृति, कीहै इस बातका सेवक
ऋणी है।

## अंतिम वक्तव्य.

। लघु परंतु अत्युपयोगी आपके लिखे इस
प्रस्तावना लिखनेको आपकी आज्ञाको शि-
समझकर मैंने यथामति यथाशक्ति उस पवि-
की जीवनोपर कुछ प्रकाश डालनेका उद्यम
है। सज्जन गुणग्राहियोंका धर्म है मेरी भूल
धृष्टताका ख्याल न कर वह अपनी प्रकृतिके
ही कार्य करें। पेथडशाहके पुत्ररत्न झांझण-
:के लिये मूल पुस्तकमें काफी जिकर आचुका
स लिये इनके संबंधमें मैंने यहां कुछ नहीं लिखा
ाठक महाशय मूलपुस्तकको देखनेकी हो कृपा

करें। पंपडशाहके संबंधमें भी यात्रादिके प्रसंगों पर कुछ विशेष विचार करना चाहाथा परंतु स्थान और समयके संकोचसे इतनेसे ही संतुष्ट होकर विशेष जिज्ञासुओंको सुकृतसागर ग्रंथके देखनेको सूचना करता हुआ संक्षिप्त रुचिवालोंको इसी ग्रंथको साद्यन्त पढनेकी प्रार्थना करता हुआ अपनी स्खलनका मिथ्या दुष्कृत देता हुआ पुनरपि ऐसे शुभ कार्यके करनेकी अभिलाषा रखता हुआ पाठक महोदय क्षमा कीजिये मैं आपसे विदा होता हूं।

निवेदक–

प्रसिद्ध जैनाचार्य १०८ श्रीमद्विजयानन्दसूरि (आत्मारामजी) शिष्यरत्न स्वनामधन्य श्री लक्ष्मीविजयजी शिष्यमुनि महाराज श्री हर्षविजयजी शिष्य प्रसिद्ध विद्या प्रेमी मुनि श्री वल्लभविजयजी शिष्य पंन्यास मुनि ललितविजय.

होशियारपुर (पंजाब.)

विक्रम १९८० श्रावण शुक्ला द्वितीया।





## ामतिलकसूरिपादैर्विरचितं श्रीमंरूपदुर्ग-
## । पृथ्वीधर ( पेथडकुमार ) साधुकारित-
## चैत्यस्तोत्रम्.

वीधरसाधुना सुविधिना दीनादिषु दानिना
जयसिंहभूमिपतिना स्वौचित्यसत्यापिना ।
क्तिपुषा गुरुक्रमजुषा मिथ्यामनोपामुषा
ादिपवित्रितात्मजनुषा मायःमणश्यद्रुषा ॥ १ ॥
ौपधशालिकाः सुविपुला निर्मापयित्रा सता
ोत्रविदीर्णलिङ्गविहनश्रीपार्श्वपूजायुजा ।
ालिसुपर्वनिर्मितलसद्देवाधिदेवान्हय-
ाततनूरुहप्रतिकृतिस्फूर्जत्सपर्यासृजा ॥ २ ॥
े जिनराजपूजनविधिं नित्यं द्विरात्र्यक्तं
ार्मिकमात्रकेऽपि महतीं भक्तिं विरक्तिं भवे ।
न सुपर्वपौपधवता साधर्मिकाणां सदा
विधायिना विदधता वात्सल्यमुच्चैर्मुदा ॥ ३ ॥

श्रीमत्संप्रतिपार्थिवस्य चरितं श्रीमत्कुमारक्षमा-
पालस्याप्यथवस्तुपालसचिवाधीशस्य पुण्याम्बुधेः ।
स्मारं स्मारमुदारसंमदसुधा सिन्धूर्मिपूर्णमज्जता
श्रेयः काननसेचनस्फुरदुरुमाहात्म्यवाम्भो मुचा ॥ ४ ॥

सम्यङ्न्यायसमर्जितोर्जितधनैः सुस्थानसंस्थापितै-
र्यैं र्ये यत्र गिरौ तथा पुरवरे ग्रामेऽथवा यत्र ये ।
प्रासादानयनप्रमाः जनकाः निर्मापिताः शर्मदा-
स्तेषु श्रीजिननायकानभिधया सार्द्धं स्तुवे श्रद्धया ॥ ५ ॥

पञ्चभिःकुलकम्

श्रीमद्विक्रमवत्सयोदशशतेष्वब्देष्वतीतेष्वथो
त्रिंशत्याभ्यधिकेषु मंडपगिरौ शत्रुंजयभ्रातरि ।
श्रीमानादिजिनः १ शिवाङ्गजजिनः श्रीउज्जयंताश्रिते
निम्बस्थूरनगे२थ नत्तन्लभुवि श्रीपार्श्वनाथः ३ श्रिये ॥६॥
जीयादुज्जयिनीपुरे फणिशिराः ४ श्रीविक्रमाख्ये पुरे
श्रीमान्नेमिजिनो५जोनौमुकुटीकापुर्यां च६पार्श्वाद्रिमौ ७ ।
मल्लिः सोयहरोस्तु चोथनपुरे ८ पार्श्वस्तथाशापुरे ९
नाभेयो वनथोपकीपुरवरे१०शान्तिर्जिनोऽर्यापुरे११ ॥७॥
श्रीधारानगरेऽथवर्द्धनपुरे श्रीनेमिनाथः पृथक् १२, १३
श्रीनाभेयजिनोथ चन्द्रकपुरीस्थाने १४ सजीरापुरे १५ ।
श्रीपार्श्वो जल्पद्र१६द्राहडपुरस्थानद्वये १७ संपदं
देयाद्वीरजिनश्च हंसलपुरे १८ मान्धातृमूलेऽजिनः १९ ॥८॥

धनमातृकाभिधपुरे २० श्रीमङ्गलाख्ये पुरे २१
करोऽथ चिक्खलपुरे श्रीपार्श्वनाथः श्रिये २२।
जयसिंहसंज्ञितपुरे २३ नेमिस्तु सिंहानके २४
जिनः सलक्षणपुरे २५ पार्श्वस्तथैन्द्रीपुरे २६ ॥९॥
ान्तिजिनोस्तु तालहणपुरे२७ऽरो हस्तनाह्वे पुरे २८
करहेटके २९ नलपूरे ३० दुर्गे च नेमीश्वरः ३१।
ऽथ विहारके ३२ स च पुनः श्री लम्बकर्णीपुरे ३३
केल कुन्थुनाथ३४ऋषभः श्रीचित्रकुटाचले३५।१०।
विहारनामनि पूरे ३६ पार्श्वश्च चंद्रानके ३७
दिजिनोऽथ३८तीलकपुरेजीयाद्द्वितीयोजिनः३९।
ागपूरे४०ऽथ मध्यकपुरे श्रीअश्वसेनात्मजः ४१
तिकापुरेऽष्टमजिनो४२नागह्रदे श्रीनमिः४३ ।११।
वलक्कनामनगरे ४४ श्रीजीर्णदुर्गान्तरे ४५
रपत्तने च फणभृल्लक्ष्मा ४६ जिनो नन्दतात्।
पुरे जिनः ४७ सचरमः सौवर्त्तके ४८ वामन-
मिजिनः४९.शशिप्रभजिनोनासिक्यनाम्न्यांपुरि५०
पुरे५१ऽथ रूणनगरे५२घोरुङ्मलेऽ५३थ प्रति-
जिनः ५४ शिवात्मजजिनः श्रीसेतुबन्धे५५ श्रिये।
वटपद्र५६नागलपुरे५७प्रुक्कारिकायां ५८ तथा
धर५९देवपालपुरयोः६० श्रीदेवपूर्वेगिरौ ६१ ॥१२॥
ृगलाञ्छनो जिनपति६२र्नेमिःश्रिये देगत्ते ६३
ुरे ६४ऽजितोर्बुकपुरे ६५ मल्लिश्च कोरण्टके ६६।

पार्श्वो ढोरसमुद्रनीवृति ६७ सरस्वत्याऽह्वये पत्तने
कोटाकोटिजिनेन्द्रमण्डपयुतः ६८ शान्तिश्च शत्रुञ्जये ६९ ॥१४॥
श्रीतारापुर ७० वर्द्धमानपुरयोः ७१ श्रीनाभिभूसुव्रतौ
नाभेयो वटपद्र ७२ गोगपुरयो ७३ श्चन्द्रप्रभः विच्छने ७४
ओंकारेऽद्भुत तोरणं ७५ जिनगृहं मान्यानरित्रिक्षणं ७६
नेमिर्विक्रननाम्नि ७७ चेलकपुरे श्रीनाभिभू ७८ र्भूतये ॥१५॥
इत्थं पृथ्वीधरेण प्रतिगिरिनगरग्रामसीमं जिनाना-
मुच्चैश्चैत्येषु विष्वग्हिमगिरिशिखरैः, स्पर्द्धमानेषु यानि ।
बिम्बानि स्थापितानि, क्षितियुवतिशिरः, शेखराण्येष वन्दे
तान्यप्यन्यानि यानि, त्रिदशनरवरैः, कारिताऽकारितानि १६



# अनुक्रमणिका.



ान्तिनाथ प्रभोः पादपद्मेभ्यो नमः ॥



ः गिरं पृथ्वी, धरोऽथ पृथु-पुण्यधीः
ताद्यतीर्थेशां, द्वा सप्तनिजिनालयम्
यतारारूयं, रदंड कलाशांकिनम्।
दश लक्षाभि, मंडपान्तर चीकरत्

# ाढकामन्त्री

अथवा

# पेथडकुमार का परिचय।

## परिचय

ोकके समान अवन्ति प्रदेशमें
के अन्तर्गत नान्दुरी नामक
ी थी जिसमें ऊर्ध्व केशीय (उ-
वंशका एक देदाशाह नामक

पेथडकुमार. २ सुवर्ण.

गृहस्थ रहता था, उसकी अवस्था उस समय दारिद्र्य पीडित होनेसे दयाजनकथी जब वह किसी तरह अपनी दरिद्रावस्था को नहीं मिटा सका तो उसने जंगल में भटकना शुरु किया, कहते हैं कि समय सदैव एकसा नहीं रहता, उसके भाग्यचक्र ने पलटा खाया और दैवयोगसे उसे 'नागार्जुन' नामक योगीराज के दर्शन हुए। जब उस महात्माने उक्त देदाशाह को देखा तो वह प्रसन्न हुआ और उसके चिन्होंसे परोपकारी पुरुष जानकर उसको "सुवर्णसिद्धि" की क्रिया बतलाई। देदाशाहने तदनुसार सुवर्ण बनाया और उस महात्मासें आज्ञा लेकर अपने घर लौट आया।





न की आज्ञानुसार देदाशाह क्रियासे सुवर्ण बनाता और दीन दुःखियोंका दुःख दूर सदैव तत्पर रहता था।

उसकी दया और परोपकारिता गवू फैलने लगी और राजा प्रजा लूम हुआ कि देदाशाह सुवर्ण रहता है और उसके पास ब- द्रव्य है तब किसी बहानेसे राजाने देदाशाह को कैद कर- ! जिससे उसको सुपत्नि विमला सि उसका वियोग हुआ, परन्तु त्तन पार्श्वनाथ के ध्यान के प्र- । वह आफत शीघ्रही नष्ट हो और देदाशाह व उसकी पत्नि ल "विद्यापुर" चलेगये।



एकसमय किसी कार्यवश देदाशाह देवगिरि "दौलतावाद" गये, वहां शुभ भावसे कर्मों की निर्जरा के लिए उपाश्रयमें जाकर सर्व मुनिराजों का वन्दना करता हुआ यह चिन्तवन करने लगा कि धन्य है ऐसे मुनिवरों को जिन्होंने संसार को असार जानकर छोडदिया और मोक्ष की प्राप्ति के लिए ऐसी कठिन तपस्या कर रहे हैं इसी तरहकी अनेक प्रकारकी शुभ भावनाएं भाता हुआ देदा सेठ श्रावकों के पास जा बैठा। उस समय वे श्रावक लोग एक पोषधशाला बनवाने का विचार कर रहेथे, देदासेठ विचार करने लगा कि पोषधशाला बनवानेसे महान् पुण्य होता है, क्यों

साधुओं की बड़ी दुकान गीनी
वहां जाकर भव्य प्राणी व्रता
या करते हैं। देदासेठ ने आ-
प्रार्थना की कि कृपया यह पो-
ता बनवानेकी मुझे आज्ञा दी-
इसपर श्रावकोंमेंसे एक श्रावक
ा कि सेठजी! तुम्हारा कहना
है परन्तु यह पौषधशाला तो
ी बनवाना चाहता है अतएव
ही को आदेश नहीं मिल स-
यह सुनकर देदासेठ बहुत
ाग्रह करने लगा, इस पर एक
कने कहा कि शेठजी, अगर
का ऐसा ही आग्रह है तो सुवर्ण
ौषधशाला बनवादो! सेठने इस
को शीघ्र ही स्वीकार करली, पर

गुरु महाराजने कलिकाल की विपमता दीखाकर समझाया कि सुवर्ण की पौपधशाला बनवाना उचित न होगा।

उसी समयम शहरम एक व्यापारी केशर के ५०॥* थैले विक्रयार्थ लायाथा उनको कोई लेने वाला नहीं मिलता-था इससे उक्त व्यापारी बडी चिन्ता में था उसको सन्तुष्ट करने व नगर को अपयशसे बचाने के लिए देदासेठ ने केशर के सब थैले खरीद लिये और उनमेंसे ४९ थैले केशर के भरे हुए चूनेमें रूलवा कर सुवर्ण मयी पौपध-शाला बनवादी और १॥ थैला केशर का परमात्माकी पूजन के लिए तीर्थों में भेज दिया। देदासेठ की ऐसी उ-

* ५०॥ गुण्यो.

